करके कुम्भक करते हुए वामनासिका द्वारा वायु रेचन कर दिया जाय। इस प्रकार तीन आवृत्तिमें एक प्राणायाम होता है, इस रीति पर अनुलोम विलोम द्वारा पुनः पुनः प्राणायाम अनुष्ठान करने योग्य है। वायु पूरकके अन्तमें कुम्भक शेष पर्यन्त तर्ज्जनी मध्यमा के बिना कनिष्ठा, अनामिका और अंगुष्ठ इन तीन अंगुलियोंके द्वारा नासापुटद्वय धारण किया जाय अर्थात् कुम्भक करते समय वामनासामें कनिष्ठा अंगुलि और अनामिका अंगुलि देकर दक्षिण नासिका में केवल वृद्ध अंगुष्ठ लगाकर धारण किया जाय। साधारण सहित प्राणायाम केवल व्याहृति सहित गायत्री मन्त्र द्वारा रेचक पूरक कुम्भक करने पर भी हो सकता है। कर्मकाण्डमें इसका विधान है ध्यान के बिना भी पूर्व कथित संख्या के अनुसार केवल प्रणव अथवा केवल बीजमन्त्रकी सहायतासे जो सहित प्राणायाम किया जाता है वह भी आरुरुक्षु योगी के लिये कल्याणप्रद है। जो प्राणायाम बीजमन्त्र न जपकर साधन किया जाय उसीको निगर्भ प्राणायाम कहते हैं। पूरक कुम्भक और रेचक इन तीन अंगसमन्वित सहित प्राणायाम साधन करनेकी विधिका क्रम एक संख्यासे लेकर शत संख्या तक है। मात्राके अनुसार प्राणायामके तीन भेद हैं, यथा-

---

द्वात्रिंशन्मात्रया चैव रेचयेद्विधिना पुनः।
पुनः पिङ्गलयापूर्य कुम्भकेनैव धारयेत् ॥१३॥
इडया रेचयेत्पश्चात्तद्बीजेन क्रमेण तु।
अनुलोमविलोमेन वारं वारं च साधयेत् ॥१४॥
पूरकान्ते कुम्भकान्ते धृतनासापुटद्वयम्।
कनिष्ठाऽनामिकाऽङ्गुष्ठेस्तर्जनीमध्यमे विना ॥१५॥
प्राणायामो हि सहितो गायत्र्यापि सुसिध्यति।
कर्मकाण्डे विधेयोऽसौ नान्यत्र क्वचिदिष्यते ॥१६॥
केवलैर्बीजमन्त्रैर्वा केवलप्रणवेन वा।
आरुरुक्षोर्योगिनो हि कृतोऽयं शिवदो भवेत् ॥१७॥
प्राणायामो निगर्भस्तु विना बीजेन जायते।
एकादिशतपर्यन्त पूरकुम्भकरेचनम् ॥१८॥
उत्तमा विंशतिर्मात्रा मध्या षोडशमात्रिका।
अधमा द्वादशी मात्रा प्राणायामास्त्रिधा स्मृताः ॥१९॥

विंशति मात्रा साधन, षोडशमात्रा साधन और द्वादश मात्रा साधन। विंशति मात्रा साधन उत्तम, षोडश मात्रा मध्यम और द्वादश मात्रा अधम है। अधममात्रा प्राणायामकी सिद्धिसे शरीरसे स्वेद निर्गत होता है, मध्यम मात्रा प्राणायाम साधन करनेसे मेरुदण्ड कम्पित होने लगता है अर्थात् गुह्यद्वारसे लेकर ब्रह्मरन्ध्रतक एक नाड़ी कांपती हुई अनुभव होती है और उत्तम मात्रा प्राणायाम के साधनसे साधक भूमि त्याग करके शून्यमार्गमें उत्थित हो सकता है। स्वेदनिर्गम, मेरु कम्पन और भूमित्याग, ये तीनों प्राणायाम सिद्धिके चिह्न हैं। इस प्राणायामके साधनसे खेचरत्व शक्तिकी प्राप्ति होती है, सब प्रकारके रोगों का नाश होता है, परमात्मशक्तिका प्रबोध होता है और दिव्य ज्ञानकी प्राप्ति हो जाती है; जो मनुष्य प्राणायाम साधन करते हैं उनके चित्तमें परमानन्दकी प्राप्ति से वे परम सुखी हो जाते हैं ॥८-२१॥

## सूर्यभेदी प्राणायाम

सहित प्राणायाम कहा गया अब सूर्यभेदी प्राणायाम कहा जाता है। सर्वाग्रे जालन्धरबन्ध मुद्राका अनुष्ठान करके दक्षिणनासिका द्वारा वायु पूरक करते हुए यत्नपूर्वक कुम्भक द्वारा वायुको धारण करते रहे और जब तक नख

---

अधमाज्जायते स्वेदो मेरुकम्पश्च मध्यमात्।
उत्तमाच्च क्षितित्यागस्त्रिविधं सिद्धिलक्षणम् ॥२०॥
प्राणायामात्खेचरत्वं प्राणायामाद्रुजाक्षय:।
प्राणायामाच्छक्तिबोध: प्राणायामान्मानोन्मनी।
आनन्दो जायते चित्ते प्राणायामी सुखी भवेत् ॥२१॥

### सूर्यभेदीप्राणायामः

कथित: सहित: कुम्भ: सूर्यभेदनकं शृणु।
पूरयेत्सूर्यनाड्या च यथाशक्त्यनिलं बहि: ॥२२॥
धारयेद्बहुयत्नेन कुम्भकेन जलन्धरै:।
यावत्स्विन्ना: केशनखास्तावत्कुर्वन्तु कुम्भकम् ॥२३॥
प्राणोऽपान: समानश्चोदानव्यानौ तथैव च।
नाग: कूर्मश्च कृकरो देवदत्तो धनञ्जय: ॥२४॥
हृदि प्राणो वहेन्नित्यमपानो गुदमण्डले।
समानो नाभिदेशे तु उदान: कण्ठमध्यग: ॥२५॥
व्यानो व्याप्य शरीरं तु प्रधाना: पञ्च वायव:।

और केश द्वारा स्वेद निर्गत न हो तब तक कुम्भक ही किया जाय । प्राण, अपान, समान, उदान, और ध्यान, ये पञ्च वायु अन्तरस्थ और नाग, कूर्म, कृकर, देवदत्त और धनञ्जय, ये पाँच वायु बहिःस्थ हैं । प्राण हृदय देश में, अपान गुह्य में, समान नाभि में उदान कण्ठ में और व्यान वायु समस्त शरीर में व्याप्त हो रहा है । ये पांच वायु अन्तर के हैं और नाग आदि पांच वायु वहिर के हैं । अब इन पांचोंका भी वर्णन किया जा रहा है ; नाग वायु उद्‌गार में, कूर्म वायु उन्मीलनमें, कृकर वायु क्षुत्कार में, देवदत्त वायु जृम्भणमें और धनंजय वायुदेह त्याग होनेपर भी शरीरमें स्थित रहता है । नाग वायु चैतन्य प्राप्त करता है, कूर्म वायु निमेषण करता है, कृकर वायु क्षुधा और तृषा बढ़ाता है, देवदत्त वायु जृम्भण कार्य करता है और धनञ्जय वायु द्वारा शब्दकी उत्पत्ति हुआ करती है और यह कदापि देहको त्याग नहीं करता । सूर्यभेदी कुम्भक करते समय इन उल्लिखित प्राणादि वायुसमूहको पिङ्गला नाडी द्वारा विभिन्न करके मूल देशसे समान वायु उठाया जाय, तदनन्तर धैर्यपूर्वक वेगसे वाम नासिका द्वारा रेचन कर दिया जाय। पुनरपि दक्षिण नासापुट द्वारा वायु पूरण करके सुषुम्ना में कुम्भक

---

प्राणाद्याः पञ्च विख्याता नागाद्याः पञ्च वायवः ॥२६॥
तेषामपि च पञ्चानां स्थानानि च वदाम्यहम् ।
उद्गारे नाग आख्यातः कूर्मस्तून्मीलने स्मृतः ॥२७॥
कृकरः क्षुत्कृते ज्ञेयो देवदत्तो विजृम्भणे ।
न जहाति मृते क्वाऽपि सर्वव्यापी धनञ्जयः ॥२८॥
नागो गुह्णाति चैतन्यं कूर्मश्चैव निमेषणम् ।
क्षुततृषं कृकरश्चैव चतुर्थं च विजृम्भणम् ।
भवेद्धनञ्जयाच्छब्दः क्षणमात्रं न निःसरेत् ॥२९॥
सर्वे ते सूर्यसम्भिन्ना नाभिमूलात्समुद्धरेत् ।
इडया रेचयेत्पश्चाद्धैर्येणाऽखण्डवेगतः ॥३०॥
पुनः सूर्येण चाऽकृष्य कुम्भयित्वा यथाविधि ।
रेचयित्वा साधयेत्तु क्रमेण च पुनः पुनः ॥३१॥
कुम्भकः सूर्यभेदी तु जरामृत्युविनाशकः ।
बोधयेत्कुण्डलीं शक्तिं देहवह्निं विवर्धयेत् ।
इति ते कथितं सौम्य ! सूर्यभेदनमुत्तमम् ॥३२॥

करके वाम नासापुट द्वारा रेचन कर दिया जाय। इसी प्रकार पुनः पुनः करनेसे सूर्यभेदी कुम्भक हुआ करता है। यह प्राणायाम जरा और मृत्यु का नाश करने वाला है, इसके द्वारा कुण्डलिनी शक्ति प्रबोधित होती है और देहस्थ अग्निकी विवृद्धि हो जाती है, यही अति उत्तम सूर्य भेदी नाम प्राणायाम का वर्णन है ॥२२-३२॥

### उज्जायी प्राणायाम

बहिः स्थित वायु नासिका द्वारा आकर्षण करके और अन्तःस्थ वायुको हृदय और गलदेश द्वारा आकर्षण करके मुखमें कुम्भक द्वारा धारण किया जाय, तदनन्तर मुख प्रक्षालन पूर्वक जालन्धर मुद्राका अनुष्ठान किया जाता है, इस प्रकार निज शक्ति अनुसार वायुको धारण करनेसे उज्जायी प्राणायाम का साधन हुआ करता है। इसके साधन से नाना प्रकारके कर्मोंकी सिद्धि होती है और जो मनुष्य जरा और मृत्युसे बचनेकी इच्छा करते हों वे अवश्य इस प्राणायामका साधन करें और इसके साधनसे निश्चय करके सम्पूर्ण रोगोंका नाश होता है ॥३३-३५॥

---

### उज्जायीप्राणायामः

नासाभ्यां वायुमाकृष्य मुखमध्ये च धारयेत्।<br>
हृद्गलाभ्यां समाकृष्य वायुं वक्त्रे च धारयेत् ॥३३॥<br>
मुखं प्रक्षाल्य सम्बध्य कुर्याज्जालन्धरं ततः।<br>
आशक्ति कुम्भकं कृत्वा धारयेदविरोधतः ॥३४॥<br>
उज्जायी कुम्भकं कृत्वा सर्वकार्याणि साधयेत्।<br>
जरामृत्युविनाशाय चोज्जायीं साधयेन्नरः।<br>
नश्यन्ति सकला रोगाः साधनादस्य निश्चितम् ॥३५॥

### शीतलीप्राणायामः

जिह्वया वायुमाकृष्य उदरे पूरयेच्छनैः।<br>
क्षणं च कुम्भकं कृत्वा नासाभ्यां रेचयेत्पुनः ॥३६॥<br>
सर्वदा साधयेद्योगी शीतलीकुम्भकं चरेत्।<br>
सर्वे रोगा विनश्यन्ति योगसिद्धिश्च जायते ॥३७॥<br>
क्षुत्कामाद्यग्निनिर्वाणात् शीतलीति प्रकीर्त्यते।<br>
श्वासहृद्रोगभिदयं समाधिसाधको भवेत् ॥३८॥

## शीतली प्राणायाम

जिह्वा द्वारा (काकचञ्चु रुप से) वायु आकर्षणपूर्वक धीरे-धीरे उदरको परिपूरित करके तत्पश्चात् थोड़ी देर धारण पूर्वक नासिका द्वारा रेचन कर देनेसे शीतली प्राणायाम हुआ करता है। साधकोंको सर्वदा कल्याणप्रद इस शीतली कुम्भकका अनुष्ठान करना उचित है, इसके साधन से सकल रोगोंका नाश होता है और योग की सिद्धि प्राप्त होती है। इस प्राणायाम के द्वारा क्षुधा, तृष्णा तथा कामादिकी अग्नि शान्त होती है, इसलिए इसको शीतली कहते हैं। यह सकल प्रकार श्वासरोग तथा हृदयरोगकी महौषधि और समाधिका सहायक है ॥३६-३८॥

## भस्त्रिका प्राणायाम

लुहारों के भस्त्रिका यन्त्र द्वारा जिस प्रकार वायु आकृष्ट किया जाता है उसी प्रकार नासिका द्वारा वायु समाकर्षणपूर्वक शनैः शनैः उदरमें वायु भरकर उदर को परिचालित करे। इस प्रकार से विंशतिवार वायु को परिचालित करके कुम्भक द्वारा वायु धारण करते हुए पुनः भस्त्रिका यन्त्र द्वारा जिस प्रकार वायु निर्गत होता है उसी प्रकार नासिका द्वारा वायु निकाल देने से भस्त्रिका प्राणायाम

---

**भस्त्रिकाप्राणायामः**

भस्त्रैव लोहकाराणां संभ्रमेत् क्रमशो यथा।
तथा वायुं च नासाभ्यामुभाभ्यां चालयेच्छनैः ॥३९॥
एवं विंशतिवारं च कृत्वा कुर्याच्च कुम्भकम्।
तदन्ते चालयेद्वायुं पूर्वोक्तं च यथाविधि ॥४०॥
त्रिवारं साधयेदेनं भस्त्रिकाकुम्भकं सुधीः।
न च रोगा न च क्लेश आरोग्यं च दिने दिने ॥४१॥
भस्त्रिका प्राणायामस्य स्फुट संख्यानुसारतः।
मनसो धारणायाश्च तारतम्यानुसारतः।
व्याधीनामिह सर्वेषां मूलमुच्छिद्यते खलु ॥४२॥

**भ्रामरीप्राणायामः**

अर्धरात्रे गते योगी जन्तूनां शब्दवर्जिते।
कर्णौ पिधाय हस्ताभ्यां कुर्यात्पूरककूम्भकम् ॥४३॥
शृणुयाद्दक्षिणे कर्णे नादमन्तर्गतं शुभम्।
प्रथमे झिंझिनादञ्च वंशीनादं ततः परम् ॥४४॥

हुआ करता है। यह कुम्भक यथानियम से तीनबार आचरण करने के योग्य है। इसके साधन द्वारा किसी प्रकार की व्याधि अथवा क्लेश साधक के शरीर में नहीं हो सकता और दिन दिन आरोग्य बढ़ता जाता है। भस्त्रिका प्राणायाम की संख्या तथा मन की धारणा के तारतम्यानुसार सकल रोगों का मूलोच्छेद हो जाता है ॥३९-४२॥

**भ्रामरीप्राणायामः**

रात्रि का अर्द्ध अंश व्यतीत होने पर जिस स्थान पर किसी जीव जन्तु का भी शब्द सुनाई न दे उस स्थान पर गमन पूर्वक योगी अपने हस्त द्वारा अपने कर्ण युगल को बन्द करके पूरक और कुम्भकका अनुष्ठान करे। इस प्रकार कुम्भक साधन करनेसे साधकके दक्षिण कर्णमें नाना प्रकारके शब्द सुनाई देंगे। वे शब्द देहके अभ्यन्तर ही उदित हुआ करते हैं। प्रथम झिल्लीरव, तदनन्तर वंशीरव, तदनन्तर मेघध्वनि, तदनन्तर झर्झरी नामक वाद्यध्वनि और तत्पश्चात् भ्रम के "गुन गुन" शब्द के नांई सुनाई देगा; तत्पश्चात् घंटा, कांस्य, तुरी, भेरी, मृदङ्ग, आनक दुन्दुभि आदि शब्द श्रुतिगोचर होंगे। इस प्रकार प्रतिदिन नाना

---

मेघझर्झरभृङ्गौघघण्टाकांस्यं ततः परम्।
तुरीभेरीमृदङ्गादिनिनादानकदुन्दुभिः।
एवं नानाविधो नादः श्रूयतेऽभ्यसनाद्ध्रुवम् ॥४५॥
अनाहतस्य शब्दस्य तस्य शब्दस्य यो ध्वनिः।
ध्वनेरन्तर्गतं ज्योतिर्ज्योतिषोऽन्तर्गतं मनः ॥४६॥
तन्मनो विलयं याति तद्विष्णोः परमं पदम्।
भ्रामरीसिद्धिमापन्नः समाधेः सिद्धिमाप्नुयात् ॥४७॥

**मूर्च्छाप्राणायामः**

सुखेन कुम्भकं कृत्वा मनो भ्रूयुगलान्तरम्।
सन्त्यज्य विषयान्सर्वान्मनोमूर्च्छा सुखप्रदा ॥४८॥
आत्मना मनसो योगादानन्दो जायते ध्रुवम्।
एवं नानाविधाऽऽनन्दो जायतेऽभ्यासतः स्फुटम्।
एवमभ्यासयोगेन समाधेः सिद्धिमाप्नुयात् ॥४९॥
मूर्च्छाप्राणायामतोऽस्मात् प्रत्याहारः सुसिध्यति।

प्रकारकी ध्वनि सुननेमें आया करेगी और पीछेसे अनहद शब्द की प्रतिध्वनि सुनाई दिया करती है । तत्पश्चात् साधक ध्वनिके अन्तर्गत परज्योति और ज्योतिके अन्तर्गत परब्रह्म में मन लय करता हुआ विष्णुके परम पद में लय प्राप्त हो जाता है । इस प्रकारसे भ्रामरी कुम्भकी सिद्धि हुआ करती है । इस प्राणायामके साधनसे समाधिकी प्राप्ति हो जाती है ।।४३-४७।।

## मूर्च्छा प्राणायाम

प्रथममें सुखसे पूर्व कथित रीति पर कुम्भक का अनुष्ठान करके सब प्रकार के विषयों से मनको हटाकर, तत्पश्चात् भ्रूयुगलके बीचमें मनको लगाते हुए मनकी लयावस्था उत्पन्न करे तो मूर्च्छा कुम्भक का साधन हुआ करता है; इस कुम्भक द्वारा परमानन्दकी प्राप्ति हुआ करती है । इस प्रकार दिन प्रतिदिन इस प्राणायामके अभ्याससे नाना प्रकारका आनन्द प्राप्त होते होते अवशेष में समाधिकी सिद्धि हो जाती है । इस प्राणायामके द्वारा स्वतः ही प्रत्याहारमें सिद्धिलाभ होता है । वासनाक्षय और तत्त्वज्ञानका मूल मनोनाश है । इस प्राणायामके द्वारा मनोनाश सहज साध्य हो जाता है । सकल प्रकार आधि व्याधि

---

वासनायाः क्षयस्तत्त्वज्ञानकार्यं मनोलयः ।।५०।।
अनेन प्राणायामेन मनोनाशो भवत्यलम् ।
सर्वाधिव्याधिविलये महौषधमयं ध्रुवम् ।।५१।।

**केवलीप्राणायामः**

भुजङ्गिन्याः श्वासवशादजपा जायते ननु ।
हङ्कारेण बहिर्याति सःकारेण विशेत्पुनः ।।५२।।
षट् शतानि दिवा रात्रौ सहस्राण्येकविंशतिम् ।
अजपां नाम गायत्री जीवो जपति सर्वदा ।।५३
मूलाऽऽधारे यथा हंसस्तथा हि हृदि पङ्कजे ।
तथा नासापुटद्वन्द्वे त्रिभिर्हंससमागमः ।।५४।।
षण्णवत्यङ्गुलीमानं शरीरं कर्मरूपकम् ।
देहाद्बहिर्गतो वायुः स्वभावाद्द्वादशाङ्गुलिः ।।५५।।
गायने षोडशाङ्गुल्यो भोजने विंशतिस्तथा ।
चतुर्विंशाङ्गुलिः पान्थे निद्रायां त्रिंशदङ्गुलिः ।।५६।।

के तत्काल दूर करने के लिये यह प्राणायाम महौषधिस्वरूप है ।।४८-५१।।

## केवली प्राणायाम

भुजङ्गिनीके श्वांससे अर्थात् कुण्डलिनी शक्तिके प्रभावसे जीव सदा अजपा जप करता है, जिसमें श्वास निकलते समय "हं" और जाते समय "सः" मन्त्र उच्चारण होकर अजपाजप होता है । "हंस" अर्थात् "सोहं" रूप प्रकृतिपुरुषसंयुक्त गायत्री जप जीव दिवा रात्रि करता रहता है । उसकी संख्या एक विंशति सहस्त्र एवं षट् शत (२१६००) है । मूलाधारपद्म, हृदयपद्म और नासापुट द्वय, इन तीनों स्थानों द्वारा यह जप हुआ करता है । इस श्वासवायु के बाहर निकलनेका परिमाण षण्णवति अङ्गुली है और इसकी स्वाभाविक बहिर्गति द्वादश अङ्गुली, गायन में इसका परिभाषा षोडश अङ्गुली, भोजन में विंशति अङ्गुली, पथपर्यटन में चतुर्विंशति अङ्गुली और व्यायाममें उससे भी अधिक हुआ करता है । वायुकी स्वाभाविक गति द्वादश अङ्गुली है यह पूर्व ही कहा गया है; इस द्वादश अङ्गुली परिमाणसे वायुकी गति जितनी न्यून होती है उतनी ही परमायुकी वृद्धि हुआ करती है परन्तु इस परिमाणसे अधिक बढ़ जाने से परमायु

---

मैथुने षट्त्रिंशदुक्तं व्यायामे च ततोऽधिकम् ।
स्वभावेऽस्य गते न्यूने परमायुः प्रवर्धते ।।५७।।
आयुःक्षयोऽधिके प्रोक्तो मारुते चाऽन्तरोद्गते ।
तस्मात्प्राणे स्थिते देहे मरणं नैव जायते ।।५८।।
वायुना घटसम्बन्धे भवेत्केवलकुम्भकम् ।
यावज्जीवं जपेन्मन्त्रमजपाख्यं यथाविधि ।।५९।।
अद्यावधि धृतं संख्याविभ्रमं केवली कृते ।
अत एव हि कर्तव्यः केवली कुम्भको नरैः ।।६०।।
केवली चाऽजपा सङ्ख्या द्विगुणा च मनोन्मनी ।
नासाभ्यां वायुमाकृष्य केवलं कुम्भकं चरेत् ।।६१।।
कुम्भकस्य न काठिन्यमक्रमौ पूररेचकौ ।
विद्यते यत्र सा ज्ञेया सुसाध्या केवली क्रिया ।।६२।।
वशीभवत्सु प्राणेषु गुरूणामुपदेशतः ।
अवाप्यन्ते क्रियाः सर्वा नियम्याः प्राणवायवः ।।६३।।
आदौ प्राणक्रिया तस्मात्संयम्या भवति ध्रुवम् ।

क्षय हुआ करता है । जबतक देह अन्तर्गत प्राणवायु अवस्थित है, तबतक जीवकी मृत्यु होने की सम्भावना नहीं, कुम्भक साधनमें प्राण वायु ही मूलभूत कारण है । जीव देह धारण करके जबतक जीवित रहता है तबतक वह यथाविहित परिमित संख्याके अनुसार अजपाजप करता रहता है; देहके बीचमें प्राण वायुका धारण करना ही केवली कुम्भक कहाता है; केवली कुम्भकसाधन जितना अधिक होता है उतनी ही मनकी लयावस्था हुआ करती है । नासापुट द्वारा वायु आकर्षणपूर्वक केवली कुम्भक किया जाता है । केवलीकी क्रिया सहज कहाती है क्योंकि उसमें रेचक पूरकका कोई क्रम नहीं है और न कुम्भक साधन जितना अधिक होता है उतनी ही मनकी लयावस्था हुआ करती है । नासापुट द्वारा वायु आकर्षणपूर्वक केवली कुम्भक किया जाता है । केवली की क्रिया सहज कहाती है क्योंकि उसमें रेचक पूरकका कोई क्रम नहीं है और न कुम्भक की कठिनता है । प्राणपर कुछ आधिपत्य हो जाने से श्री गुरूपदेश द्वारा इसकी क्रिया प्राप्त होती है । प्रथम अवस्थामें प्राण वायुको नियमित करके प्राण की क्रिया संयमित करनी पड़ती है और इसकी उन्नत अवस्थामें स्वतः ही इसका

---

अस्याः समुन्नताऽवस्थां प्राप्य सा साध्यते स्वतः ।।६४।।
मनोऽपनीय विषयाद्भ्रूमध्ये तन्निवेशयेत् ।
प्राणाऽपाननिरोधेन जायते केवलीक्रिया ।।६५।।
समाधिदश्च त्रिविधांस्तापान्नाशयति ध्रुवम् ।
सिद्धेऽस्मिन्योगयुक्तानामप्राप्यं नैव किञ्चन ।।६६।।
केवली कुम्भकेनेयं शक्तिः कुण्डलिनी ध्रुवम् ।
प्रबुद्धा हि सहस्रारे ब्रह्मसायुज्यमेति यत् ।
षट्चक्रभेदने तस्मादेतत् साधनमिष्यते ।।६७।।
रेचकस्य पूरकस्य कौशले सुखमाश्रिते ।
सहजायां दशायां स्यादयं परिणतः ध्रुवम् ।।६८।।
खेचरीमुद्रया सार्द्धं प्राणायामे कृते पुनः ।
अस्मिन्नुत्पद्यते लाभो विशिष्टो नात्र संशयः ।।६९।।
प्राणायामो नूनमयमाधिव्याधिविमर्दकः ।
आत्मज्ञानोत्पादने च परमं कारणं भवेत् ।।७०।।

साधन हुआ करता है। इन्द्रियोंके विषयोंसे मनको हटाकर भ्रूयुगल के बीच में मन को स्थापित करते हुए अपान और प्राण दोनोंकी गति रुद्ध करनेके उपाय से केवली प्राणायामकी क्रिया होती है। केवली प्राणायाम समाधिप्रद है और त्रिविध तापनाशक है। इस प्राणायामकी सिद्धिमें योगीको कुछ भी अभाव नहीं रहता। केवली कुम्भकके द्वारा कुलकुण्डलिनी शक्ति जाग्रत होकर सहस्रारमें ब्रह्मसायुज्यको लाभ करती है इसलिये इस प्राणायाममें षट्चक्र भेदकी क्रियाएँ भी करनी होती हैं। प्रथमतः रेचक पूरकका अनायाससाध्य कौशल अवलम्बन करने पर अन्त में वह सहज दशा में परिणत हो जाता है। खेचरी मुद्राके साथ इस प्राणायामके करने पर विशेष लाभ होता है। केवली प्राणायाम सकल प्रकार आधिव्याधिका नाशक तथा आत्मज्ञान प्रदायक है ॥५२-७०॥

## ध्यान वर्णन

मन्त्रयोग, हठयोग और लययोगमें पृथक् पृथक् स्थूलध्यान, ज्योतिर्ध्यान और बिन्दुध्यान, ये तीन प्रकारके ध्यान नियत किये गये हैं। जिनमे से मूर्तिमान् इष्टदेव मूर्तिका जो ध्यान है वह स्थूलध्यान, जिसके द्वारा तेजोमय

---

## अथ ध्यानवर्णनम्

मन्त्रयोगो हठश्चैव लययोगः पृथक् पृथक्।
स्थूलं ज्योतिस्तथा सूक्ष्मं ध्यानन्तु त्रिविधं विदुः ॥१॥
स्थूलं मूर्तिमयं प्रोक्तं ज्योतिस्तेजोमयं भवेत्।
बिन्दु बिन्दुमयं ब्रह्म कुण्डली परदेवता ॥२॥
स्थूलध्यानं हि मन्त्रस्य विविधं परिकीर्त्तितम्।
उपासनां पञ्चविधामनुसृत्य महर्षिभिः ॥३॥
एकं वै ज्योतिषो ध्यानमधिकारस्य भेदतः।
साधकानां विनिर्दिष्टं त्रिविधं ध्यानधाम वै ॥४॥
ध्यानं यद्ब्रह्मणस्तेजोमयं दीपार्चिसन्निभम्।
ज्योतिध्यार्नं हि भवति प्रकृतेः पुरुषस्य च ॥५॥
अहं ममेतिवत्तौ चाऽभिन्नौ हि परिकीर्त्तितौ।
ध्यानं वै ब्रह्मणस्तेजोमयं रूपं प्रकल्पयेत् ॥६॥
ज्योतिध्यार्नं भवेत्तद्धि प्राप्यं गुरुकृपावशात्।

ब्रह्मका दर्शन होता वह ज्योतिर्ध्यान और बिन्दुमय ब्रह्म और कुल कुण्डलिनी शक्तिका जो ध्यान किया जाता है वह बिन्दुध्यान कहा जाता है । मन्त्रयोगोक्त स्थूल ध्यानके भेद पञ्चोपासनाके अनुसार अनेक हैं; परन्तु हठयोगके ज्योतिर्ध्यानकी शैली एक ही है । केवल ध्यान स्थान साधकके अधिकार भेदसे त्रिविध हैं । दीप कलिकावत् तेजोमय ब्रह्मध्यानको ज्योतिर्ध्यान कहते हैं, वह प्रकृति ध्यान भी है और ब्रह्म ध्यान भी है, क्योंकि "अहं ममेतिवत्" ब्रह्म और प्रकृतिमें अभेद है । तेजोमय रूपकल्पनाके द्वारा ब्रह्मध्यान करनेको ज्योतिर्ध्यान कहते हैं । उसके ध्यान करनेकी शैली श्रीगुरुदेवकी कृपासे ही प्राप्त हो सकती है। नाभि, हृदय और भ्रूयुगल, ये तीनों स्थान ज्योतिर्ध्यानके हैं। कोई कोई योगवित् आधारपद्मरूपी चतुर्थ स्थान भी निरूपित करते हैं । ज्योतिर्ध्यानकी सिद्धावस्थामें आत्मसाक्षात्कार होता है । उपनिषत् और तन्त्रोंमें ज्योतिर्ध्यानकी बहुत कुछ महिमा कीर्तित हुई है ।।१-९।।

## समाधि वर्णन

### मन्त्रयोगकी समाधिको महाभाव और हठयोगकी समाधिको महाबोध

नाभिहृद्भ्रूयुगान्याहुर्ध्यानस्थानं मनीषिण: ।।७।।
स्थानभेदो विनिर्णीत: साधकस्याऽधिकारत: ।
आधारपद्ममपरं ध्यानस्थानं चतुर्थकम् ।।८।।
केचिन्निरूपयन्तीह योगतत्त्वविशारदा: ।
सिद्धे ध्याने हि प्रत्यक्षीभवत्यात्मा विशेषत: ।।
कीर्त्तितश्चाऽस्य महिमा तन्त्रेषूपनिषत्सु च ।।९।।

**अथ सभाधिवर्णनम्**

समाधिर्मन्त्रयोगस्य महाभाव इतीरित: ।
हठस्य च महाबोध: समाधिस्तेन सिध्यति ।।१।।
प्राणायामस्य सिद्ध्या वै जीयन्ते प्राणवायव: ।
ततोऽधिगम्यते शक्ति: पूर्णा कुम्भकसाधने ।।२।।
समाधिर्हठयोगस्य त्वरितं प्राप्यते तत: ।
शुक्रं वायुर्मनश्चैते स्थूलकारणसूक्ष्मत: ।।३।।
अभिन्नास्तत्र प्राधान्यं वायोरेव विदुर्बुधा: ।

कहते हैं । हठयोगके द्वारा समाधि सुसाध्य है । प्राणायामसिद्धिके द्वारा वायुजय हो जाने पर कुम्भक करनेकी पूर्ण शक्ति प्राप्त होनेसे हठयोग समाधिकी प्राप्ति होती है । वीर्य, वायु और मन ये तीनों स्थूल सूक्ष्म और कारण सम्बन्धसे एक ही हैं । इन तीनोंमें वायु ही प्रधान है; क्योंकि वायुके शक्तिरूप है । वायु निरोध द्वारा मनका निरोध हो जाता है; सुतरां वायुके लयसे मनका लय और मनके लयसे समाधिकी उत्पत्ति होती है । ध्यानकी सिद्धिके साथ ही साथ प्राणायामसिद्धि द्वारा समाधि प्राप्त होती है । किस अधिकारीको किस प्राणायाम के द्वारा महाबोधकी प्राप्ति होगी सो श्री गुरुदेवके द्वारा जानने योग्य है । योगचतुष्टय के ज्ञाता योगिराज ही इसका उपदेश ठीक ठीक कर सकते हैं । समाधि ही योगसाधन का परम फल है । शरीरसे मनको अलग करके उसका लय करते हुए स्वस्वरूप को प्राप्त करे, यही समाधि है । समाधिदशामें मनका लय हो जाता है और "मैं ही अद्वितीय ब्रह्म सच्चिदानन्दरूप नित्यमुक्त हूँ" ऐसा अनुभव होता है ॥१-९॥

इस प्रकार हठयोगसंहिता का भाषानुवाद समाप्त हुआ ।

---

शक्तिस्वरूपवत्त्वाद्धि तन्निरोधान्मनोजयः ॥४॥
तस्मान्मनोजयाच्चैव समाधिः समवाप्यते ।
प्राणायामे तथा ध्याने सिद्धे वै सोऽधिगम्यते ॥५॥
प्राणायामस्योपदेशः कतमायाऽधिकारिणे ।
प्रदत्तः कीदृशश्चैव महाबोधप्रदायकः ॥६॥
एतत्सर्वं हि विज्ञेयं योगज्ञाद्गुरुदेवतः ।
योगक्रियायाः परमं समाधिः फलमिष्यते ॥७॥
शरीरतो मनः सम्यगपनीय विजित्य तत् ।
स्वस्वरूपोपलब्धिर्हि समाधिरिति चोच्यते ॥८॥
अद्वितीयमहं ब्रह्म सच्चिदानन्दरूपधृक् ।
नित्यमुक्ताऽस्मीति सदा समाधावनुभूयते ॥९॥
इत्यध्यात्मविद्यायां योगशास्त्रे समाप्तेयं हठयोगसंहिता ।



# श्री भारतधर्म महामण्डल के शास्त्र प्रकाशन विभागद्वारा प्रकाशित दार्शनिक तथा धार्मिक ग्रन्थ :-

## कर्ममीमांसा दर्शन हिन्दी भाष्य

महर्षि भरद्वाजकृत नितान्त दुर्लभ ग्रन्थ कर्ममीमांसादर्शन को भगवत्पूज्यपाद महर्षि स्वामी ज्ञानानन्द जी महाराज ने अपने समाधि योग से प्राप्त किया था। महर्षि जैमिनिकृत जो कर्ममीमांसा दर्शन उपलब्ध है, उसमें केवल यज्ञ-याग का वर्णन है, जिनका अनुष्ठान इस समय असम्भव प्राय हो गया है। इससे इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ता है कि, मानव के दैनिक जीवन से सम्बन्धित कर्मरहस्य तथा कर्मविज्ञान सम्बन्धी प्रथम भाग काल क्रम से लुप्त हो गया था, जिसको पूज्यपाद स्वामी जी महाराज ने यौगिक अनुसन्धान द्वारा महर्षि भारद्वाज से प्राप्त किया। महर्षि भरद्वाजकृत यह दर्शन चार पदों में विभक्त है, जिनके नाम धर्मपाद, संस्कारपाद, क्रियापाद और मोक्षपाद हैं। धर्मपाद में कर्म के साथ धर्म का सम्बन्ध, धर्म के अंगोपांग, पुरुषधर्म, नारीधर्म, वर्णधर्म, आश्रमधर्म, आपद्धर्म, प्रायश्चित प्रकरण आदि धर्म सम्बन्धी अनेक विषयों का वर्णन है। संस्कारपाद में संस्कार शुद्धि से क्रियाशुद्धि कैसे होती है, कर्म से समस्त विश्व-ब्रह्माण्ड का कैसा सम्बन्ध है इत्यादि विषयों का विस्तृत विवेचन किया गया है। इसी प्रकार क्रियापाद में क्रिया की प्रतिक्रिया कैसे होती है, जीव का परलोक में गमन कैसे होता है, भावशुद्धि से क्रियाशुद्धि कैसे होती है- आदि विषयों का भलीभाँति विवेचन किया गया है। अन्तिम मोक्षपाद में मोक्ष की प्राप्ति कैसे हो सकती है इसके विज्ञान का पूर्ण विवेचन किया है।

## दैवीमीमांसा दर्शन

दैवी मीमांसादर्शन भक्ति का दर्शन है। यह छठीं ज्ञानभूमिका दर्शन है। यह दर्शन शताब्दियों से लुप्त हो गया था। भक्ति के इस दर्शन के अभाव से भक्ति के आचार्यगण श्री रामानुजाचार्य, वल्लभाचार्य आदि ने सप्तम ज्ञानभूमि के दर्शन वेदान्त दर्शन को ही अपने-अपने मत के अनुसार द्वैत में खींचकर भक्ति का विषय प्रतिपादित किया है। महर्षि अंगिरा के प्रसाद से भगवत्पूज्यपाद स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज ने समाधियोग से इसका आविष्कार किया तथा जनसाधारण के बुद्धिगम्य बनाने के लिये इस पर विस्तृत भाष्य का भी प्रणययन किया। इस दर्शन के रसपाद, उत्पत्तिपाद, स्थितिपाद एवं लयपाद इन चारों पादों में ब्रह्म ईश, विराट्, उत्पत्ति, स्थिति, प्रलय, जीव की पारलौकिक गति, दैवी जगत् का स्वरूप, त्रिगुण और त्रिभाव का स्वरूप अवतारतत्त्व महामाया के विद्या और अविद्या द्विविध रूप, मन्त्र की महिमा, उपासना में भक्ति का प्राधान्य, नारदादि ऋषियों के मतानुसार भक्ति के विविध लक्षण ध्यान और समाधि भेद, पराभक्ति की अवस्थाओं का वर्णन आदि अनेक विषयों का सरल विवेचन किया गया है।

## पातञ्जल योग-दर्शन

महर्षि पतञ्जलिकृत योगदर्शन, सूत्र तथा हिन्दी-भाष्यसहित

भगवत्पूज्यवाद महर्षि स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज ने इस अलौकिक दर्शन पर हिन्दी भाष्य में प्राञ्जल भाष्य संस्कृत भाषा में उपलब्ध होता है। इस पर विस्तृत भाष्य हिन्दी भाषा में प्रणयन करके पूज्यवाद ने योगमार्ग पथिक जिज्ञासु जनों का अमित उपकार किया है।

## दर्शनादर्श संस्कृत-हिन्दी अनुवाद सहित

जिस प्रकार मनुष्य स्वच्छ दर्पण में अपना मुख भलीभाँति देख सकता है, उसी प्रकार इस ग्रन्थ के पढ़ने से दर्शन का विषय भलीभाँति समझ में आ जाता है।

## वेदान्त दर्शन चतुःसूत्री हिन्दी भाष्य

वेदान्त दर्शन के प्रथम चार सूत्रों का विस्तृत हिन्दी भाष्य है। वेदान्त दर्शन के ये चार सूत्र ही इस दर्शन की मूल भित्ति हैं।

**धार्मिक ग्रन्थ**

सनातन धर्म का विश्वकोष - धर्मकल्पद्रुम

धर्मकल्पद्रुम का जैसा नाम है, वैसे ही इसके गुण हैं। वास्तव में यह सनातन धर्म का कल्पवृक्ष ही है। सनातन धर्म का ऐसा कोई विषय नहीं है, जिसका इस वृहद् ग्रन्थ में भलीभाँति निरूपण न किया गया हो। इस एक ही ग्रन्थ के अध्ययन से सनातन धर्म का सर्वांगुर्ण व्यापक स्वरूप जिज्ञासु के समझ में आ जाता है। भगवत्पूज्यपाद महर्षि स्वामी ज्ञानानन्द जी महाराज के सुयोग्य शिष्य पूज्यपाद स्वामी दयानन्द जी महाराज ने अपने परमाराध्य गुरुदेव के आदेशानुसार इस ग्रन्थ का प्रणयन किया था। इस ग्रन्थ से आजकल के अशास्त्रीय और विज्ञानरहित धर्मग्रन्थों और धर्म प्रचार के द्वारा जो हानि हो रही है, वह सब दूर होकर यथार्थ वैदिक सनातन धर्म का प्रचार होगा। इस ग्रन्थ-रत्न में साम्प्रादायिक पक्षपात लेशमात्र भी नहीं है और निष्पक्ष रूप से सब विषय प्रतिपादित किये गये हैं।

प्रवीणदृष्टि में नवीन भारत।

श्रीस्वामी दयानन्द सम्पादित

इस ग्रन्थ में आर्य जाति के आदि का वासस्थान, उन्नति का आदर्श निरूपण, शिक्षादर्शन, आर्य जीवन, वर्णधर्म आदि विषय वैज्ञानिक युक्ति तथा शास्त्रीय प्रमाणों के साथ वर्णित हैं।

**साधनचन्द्रिका।**

श्री स्वामी दयानन्द विरचित

इसमें मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग और राजयोग इन चारों योगों का संक्षेप में अतिसुन्दर वर्णन किया गया है।

**शास्त्रचन्द्रिका।**

वेद और वेदसम्मत दर्शन पुराणादि शास्त्र के आधार पर पारलौकिक विद्या के दिग्दर्शनार्थ यह ग्रन्थ इस विचार से बनाया गया है कि जिससे विद्यार्थियों को धर्मशिक्षा प्राप्त करने में सहायता प्राप्त हो सके।

**धर्मचन्द्रिका।**

**श्री स्वामी दयानन्द विरचित**

बालकों के पाठनोपयोगी उत्तम धर्मपुस्तक है। इसमें सनातनधर्म का उदार सार्वभौम स्वरूप वर्णन, यज्ञ, दान, तप आदि धर्माङ्गों का विस्तृत वर्णन, वर्ण धर्म, आश्रमधर्म, नारीधर्म, आर्यधर्म, राजधर्म तथा प्रजा धर्म के विषय में बहुत कुछ लिखा गया है। धर्म विज्ञान, सन्ध्या, पञ्च महायज्ञ आदि नित्य कर्मों का वर्णन, षोड़शसंस्कारों के पृथक्-पृथक् वर्णन और संस्कारशुद्धि तथा क्रियाशुद्धि द्वारा मोक्ष के यथार्थ मार्ग का निर्देश किया गया है।

**आर्य्यगौरव।**

**श्री स्वामी दयानन्द विरचित**

आर्यजाति का महत्त्व जानने के लिये एक ही पुस्तक है।

**नीतिचन्द्रिका।**

**श्री स्वामी दयान्द विरचित**

मानवीय जीवन का उन्नत होना नीतिशिक्षापर ही अवलम्बित होता है। कोमलमति बालकों के हृदयों पर नीतितत्त्व संचत करने के उद्देश्य यह पुस्तिका लिखी गयी है। इसमें नीति की सब बातें ऐसी सरलता से समझायी गयी हैं कि, इस एक के ही पाठ से नीतिशास्त्र का ज्ञान हो सकता है।

**चरित्रचन्द्रिका।**

**सम्पादक पं० गोविन्द शास्त्री दुगवेकर**

इस ग्रंथ में पौराणिक ऐतिहासिक और आधुनिक सुन्दर मनोहर विचित्र चरित्र वर्णित हैं।

**धर्मप्रश्नोत्तरी।**

**श्री स्वामी दयानन्द विरचित**

सनातन धर्म के प्राय: सब सिद्धान्त अतिसंक्षिप्त रूप से इस पुस्तिका में लिखे गये हैं। प्रश्नोत्तरी की प्रणाली ऐसी सुन्दर रखी गयी है कि, छोटे बच्चे भी धर्मतत्त्वों को भलीभाँति हृदयङ्गम कर सकेंगे।

**परलोक-रहस्य**

**श्री स्वामी दयानन्द विरचित**

मनुष्य मरकर कहाँ जाता है, उसकी क्या गति होती है, इस विषय पर वैज्ञानिक युक्ति तथा शास्त्रीय प्रमाणों के साथ विस्तृत रूप से वर्णन है।

**चतुर्दशलोकरहस्य।**

**श्रीमान् स्वामी दयानन्द विरचित**

स्वर्ग और नरक कहाँ और क्या वस्तु है, उनके साथ हमारे इस मृत्युलोक का सम्बन्ध है इत्यादि विषय शास्त्र और युक्ति के साथ वर्णित हैं।

**सती-चरित्र-चन्द्रिका।**

**श्रीमान् पं० गोविन्दशास्त्री दुगवेकर सम्पादित**

इस पुस्तक में सीता, सावित्री, गार्गी, मैत्रेयी आदि ४४ सती स्त्रियों के जीवन-चरित्र लिखे गये हैं।

**नित्य-कर्मचन्द्रिका।**

इस ग्रंथ में प्रात:काल से लेकर रात्रिपर्यन्त हिन्दूमात्र के अनुष्ठान करने योग्य कर्म वैदिक तान्त्रिक मन्त्रों के साथ भलीभांति वर्णित हैं।

**धर्म-कर्म-दीपिका।**

इस पुस्तक में कर्म का स्वरूप, कर्म के भेद, संस्कार के लक्षण और भेद, वैदिक-संस्कारों का रहस्य, त्रिविधकर्म का वैज्ञानिक स्वरूप, कर्म सम्बन्ध मुक्ति, वर्णाश्रमधर्म की महिमा, धर्म कर्म और विज्ञान का महत्त्व प्रतिपादन किया गया है, यह ग्रंथ मूल और सुस्पष्ट हिन्दी अनुवाद सहित शास्त्रीय प्रमाण देकर छापा गया है।

**सदाचारसोपान।**

यह पुस्तक कोमलमति बालक-बालिकाओं की धर्मशिक्षा के लिये प्रथम पुस्तक है।

**कन्याशिक्षासोपान।**

कोमलमति कन्याओं को धर्माशिक्षा देने के लिये यह पुस्तक बहुत ही उपयोगी है।

**ब्रह्मचर्यसोपान।**

ब्रह्मचर्यव्रत की शिक्षा के लिये यह ग्रन्थ बहुत उपयोगी है।

**साधनसोपान।**

यह पुस्तक उपासना और साधनशैली की शिक्षा प्राप्त करने में बहुत ही उपयोगी है। बालक बालिकाओं को प्रारम्भ से इस पुस्तक को पढ़ाना चाहिये।

**शास्त्रसोपान।**

सनातनधर्म के शास्त्रों का सारांश इस ग्रन्थ में वर्णित है। सब शास्त्रों का कुछ विवरण समझने के लिये प्रत्येक सनातनधर्म्मावलम्बी के लिये यह ग्रन्थ बहुत ही उपयोगी है।

**कल्लिपुराण**

कल्लिपुराण का नाम किसने नहीं सुना है ? इस कलियुग में कल्कि महाराज अवतार धारणकर दुष्टों का संहार करेंगे, उसका पूर्ण वृत्तान्त हिन्दी अनुवाद और विस्तृत भूमिका सहित यह ग्रन्थ प्रकाशित हुआ।

**श्री भारतधर्म महामण्डलरहस्य**

इस ग्रन्थ में सात अध्याय हैं। यथा-आर्य्यजाति की दशा का परिवर्तन चिन्ता का कारण; व्याधिनिर्णय, औषधिप्रयोग, सुपथ्यसेवन, बीजरक्षा और महायज्ञसाधन। यह ग्रन्थरत्न हिन्दूजाति की उन्नति के

विषय का असाधरण ग्रन्थ है इसका बंगला अनुवाद भी छप चुका है।

### धर्म विज्ञान

यह ग्रन्थ रत्न तीन खण्डों में प्रकाशित है और आधुनिक विज्ञान समवन्य के साथ-साथ इसमें धर्म के विविध अङ्गो पर प्रकाश डाला गया है। समय समय पर लोगों द्वारा की गयी एवं की जाने वाली शंकाओं का समाधान अत्यन्त सुन्दर और सुबोध भाषा में किया गया है। इसमें आधुनिक विज्ञान के साथ धर्म सम्बन्धी रहस्यों पर अच्छा प्रकाश डाला गया है। धर्म सम्बन्धी सभी बातों को जानने के लिये यह पुस्तक बड़ी अनूठी है।

### मन्त्रयोगसंहिता

भाषानुवादसहित। योगविषयक ऐसा अपूर्व ग्रन्थ आज तक प्रकाशित नहीं हुआ है इसमें मन्त्रयोग के १६ अङ्ग और क्रमशः उनके लक्षण साधन प्रणाली आदि सब अच्छी तरह से वर्णन किये गये हैं।

### हठयोगसंहिता

भाषानुवादसहित। योगविषयक ऐसा अपूर्व ग्रन्थ आजतक प्रकाशित नहीं हुआ है। इसमें हठयोग के ७ अङ्ग और क्रमशः उनके लक्षण साधन प्रणाली आदि सब अच्छी तरह से वर्णन किये गये हैं।

### राजयोग-संहिता

यह संस्कृत हिन्दी में प्रकाशित योग सम्बन्धी संहिता है। राजयोग विषयक ऐसा ग्रन्थ आजतक प्रकाशित नहीं हुआ था। इसमें राजयोग के लक्षण, अङ्ग, कर्मभूमि, उपासनाभूमि ज्ञानभूमि, वैराग्य, धारण, ध्यान समाधि प्रस्थानत्रय राजयोग-आवश्यकता, शमदम, तितिक्षा विस्तारपूर्वक विवेचन किया गया है। सभी योगों का राजा होने के कारण ही इसे राजयोग कहा गया है।

### लययोग-संहिता

यह ग्रन्थ संस्कृत का हिन्दी भाषानुवादसहित एक नूतन प्रकाशन है। इस योग विषयक संहिता में विन्दु ध्यान, एवं सूक्ष्म क्रियाओं का बड़े ही सरलता से मार्मिक वर्णन सरल हिन्दी में किया गया है। आजतक योगविषयक ग्रन्थ उपलब्ध नहीं था। इसमें लययोग के सभी आवश्यक विषयों जैसे-यम, नियम, स्थूलक्रिया, सूक्ष्मक्रिया, स्वरसाधन, प्रत्याहार, धारण, षट्चक्र भेद, ब्रह्मरन्ध वर्णन, शिवशक्तियोग, ध्यान, लक्षण लयक्रिया, साधनवैचित्र्य, अधिकारी निर्णय और समाधिआदि विषयों पूर्णरूप से वर्णन किये गये है।

### तत्त्वबोध

भाषानुवाद और वैधानिक टिप्पणी सहित। यह मूल वेदान्तग्रन्थ श्री शंकराचार्य कृत है।

### स्तोत्र कुसुमाञ्जलि

इसमें पंचदेवता, अवतार और ब्रह्म की स्तुतियों के साथ-साथ आज कल की आवशकतानुसार धर्मस्तुति, गंगादि पवित्र तीर्थों की स्तुति, वेदान्तप्रतिपादक स्तुतियाँ और काशी के प्रधान देवता श्री विश्वनाथ की स्तुतियॉ। हैं।

### सप्त गीतायें

शिव, शक्ति, विष्णु, सूर्य एवं गणपति की पञ्चोपासना के अनुसार पाँच प्रकार के उपासकों के लिये पाँच गीतायें-श्री विष्णुगीता, श्री सूर्यगीता, श्रीधीशगीता, श्रीशक्तिगीता और श्रीशंभुगीता एवं संन्यासियों के लिए संन्यासगीता और साधकों के लिए गुरुगीता भाषानुसार सहित छप चुकी है। इन सातों गीताओं में अनेक दार्शनिक तत्त्व, अनेक उपासनाकाण्ड के रहस्य और प्रत्येक उपास्य देवकी उपासना से सम्बन्ध रखने वाले विषय सुचारूरूप से प्रतिपादित किये गये हैं। ये सातों गीतायें उपनिषद्रूप हैं। प्रत्येक उपासक अपने उपास्यदेव की गीता से तो लाभ उठायेगा ही, किन्तु अन्य चार गीताओं के पाठ करने से भी वह अनेक उपासनातत्त्वों को तथा अनेक वैज्ञानिक रहस्यों को जान सकेगा और उसके अन्त करण में प्रचलित साम्प्रदायिक ग्रन्थों से जैसा विरोध उदय होता है, वैसा नहीं होगा, वह परम शान्ति का अधिकारी होगा। संन्यासगीता में सब सम्प्रदायों के साधु और संन्यासियों के लिये सब जानने योग्य विषय सन्निविष्ट हैं। संन्यासिगण इसके पाठ करने से विशेष ज्ञान प्राप्त कर सकेंगे। गृहस्थों के लिए भी यह ग्रंथ धर्म का ज्ञान भण्डार है।

### श्रीरामगीता

श्री महर्षि वशिष्ठकृत तत्त्वसारायण में कथित यह श्रीरामगीता है परमधार्मिक विद्वान् स्वर्गवासी भारतधर्मसुधाकर श्री महारावलजी साहब सर विजय सिंह बहादुर के० सी० आई० ई० डूँगरपुर राज्याधिपति के पुरुषार्थ द्वारा इसका सुललित हिन्दी भाषा में अनुवाद हुआ है और विस्तृत वैज्ञानिक टिप्पणियों के द्वारा इसके दुरूह विषयों का स्पष्टीकरण किया गया है इन टिप्पणियों के महत्त्व को सब दर्शनों का ज्ञाता और सब योगों का अभ्यासी समझकर आनन्दित हो सकता है-

### कहावत रत्नाकर

न्यायावली और सुभाषितावली सहित । परमधार्मिक तथा विद्वान स्वर्गीय श्रीमान् भारतधर्म-सुधाकर हिजहाइनेस महारावलसर विजयसिंह बहादुर के० सी० आई० ई० डूँगरपुर नरेश के सम्पादकत्व में इस पुस्तक का छपना प्रारम्भ हुआ था, जिसको श्रीमहामण्डल के शास्त्रप्रकाशविभाग की पण्डितमण्डली ने सुचारू रूप से समाप्त किया । हिन्दी भाषा का यह एक अद्वितीय ग्रंथ है, इसमें हिन्दी भाषा की प्रधानता रखकर पाँच भाषाओं में कहावतें दी गयी हैं, हिन्दी और उसकी संस्कृत कहावत, अंग्रेजी कहावत, फारसी कहावत और उर्दू अरबी कहावत । ये कहावतें प्रत्येक भाषा के प्रधान-प्रधान विद्वानों द्वारा संग्रहीत ओर संशोधित हुई हैं, इसी प्रकार संस्कृत न्यायावली और अंग्रेजी अनुवाद और विस्तृत अंग्रेजी तथा हिन्दी अनुवाद और हिन्दी विवरण दिया है । अन्त में संस्कृत सुभाषितवाली हिन्दी अनुवाद सहित दी गयी है । हिन्दी कहावत, संस्कृत न्यायावली और संस्कृत सुभाषितवाली को सर्वसाधारण की सुविधा के लिये अकारादि क्रम से दिया गया है ।

### गीतार्थ चन्द्रिका
### श्रीस्वामी दयानन्द विचरित

श्रीस्वामीजी की विद्वत्ता किसी से छिपी नहीं है । उन्होंने बहुत ही परिश्रम के साथ गीतापर यह अपूर्व टीका लिखी है । केवल हिन्दी भाषा के जानने वाले ही इसके द्वारा गीता के गूढ़ रहस्य को जान सकें- इसी लक्ष्य से यह टीका लिखी गयी है । इसमें श्लोक के प्रत्येक शब्द का हिन्दी अनुवाद, समस्त श्लोक का सरल अर्थ और अन्त में एक अति मधुर चन्द्रिका द्वारा श्लोक का गूढ़ तात्पर्य बतलाया गया है । इसमें किसी का आश्रय न लेकर ज्ञान, कर्म और उपासना तीनों का सामञ्जस्य किया गया है । भाषा अतिसरल तथा मधुर है । इस ग्रन्थ के पाठ करने से गीता के विषय में कुछ भी जानने को बाकी नहीं रह जाता । हिन्दी भाषा में ऐसी अपूर्व गीता अबतक निकली ही नहीं है ।

### सनातनधर्म-दीपिका

इसमें धर्म, नित्यकर्म, उपासना, अवतार, श्राद्ध-तर्पण, यज्ञोपवीत संस्कार, वेद और पुराण, वर्णधर्म, नारीधर्म, शिक्षादर्श और उपसंहार शीर्षक निबन्ध लिखकर श्रीस्वामीजी ने बड़े ही सरलभाषा में सनातन धर्म के मौलिक सिद्धान्त समझा दिये हैं ।

### त्रिवेदीय संध्या
### शास्त्रविशारद महोपदेशक
### पं० राधिका प्रसाद वेदान्तशास्त्री प्रणीत

इसमें तीनों वेदों की सन्ध्या दी गई है । हर एक मन्त्र का हिन्दी में अन्वय और विशुद्ध सरल हिन्दी भाषा में अनुवाद किया गया है । सन्ध्या क्यों की जाती है ? सन्ध्या का स्वरूप क्या है ? उपासना की रीति से सन्ध्या के द्वारा अपने-अपने जीवन को कैसे उन्नत कर सकते हैं, सन्ध्या किस समय की जाती है और कैसे की जाती है, सन्ध्या न करने से क्या हानि होती है, सन्ध्या का वैज्ञानिक तात्पर्य क्या है आदि संध्या सम्बन्धी सब बातें युक्ति और शास्त्रीय प्रमाणों से सिद्ध की गयी है ।

### "THE WORLD'S ETERNAL RELIGION"

A Unique work on Hinduism in one volume, Containing 24 Chapters with tricolour illustration, glossary etc. No work has hitherto appeared in

English that gives in a suggestive manner the real exposition of the Hindu religion in all its phases. The book has perfectly supplied this long-felt Want Name of the chapters are as follows :- 1 Foreword, 2 Universal Religion, 3 Classification, 4 Law of Karma, 5 Worship in all its phase, 6 Practice of Yoga through Mantras, 7 Practice of Yoga through physical exercise, 8 Practice of Yoga through inner force of Nature. 9 Yoga through power of reasoning, 10 The Mastic Circle, 11 Love and Devotion, 12 Plans of knowledge, 13 Time, space creation, 14 the Occult world, 15 Evolution and Reincarnation, 16 Hindu philosophy, 17 The System of Castes and Stages of Life, 18 Woman's Dharma, 19 Image Worship, 20 The great Sacrifices, 21 Hindu Scriptures, 22 Liberation, 23 Education, 24 Reconciliation of all Religions The followers of all religions in the world will profit by the light the work is intended to give.

**ब्रह्मविद्या का मूलग्रन्थ**

सरल हिन्दी में वेदान्त का यह ग्रंथ है । थियोसाफीकी दृष्टि से ब्रह्मविद्या का रहस्य इस पुस्तक में लिखा गया है ।

**गोव्रत-तीर्थ-महिमा**

इस पुस्तक में गो-महिमा व्रतोत्सव महिमा और तीर्थ महिमा, शास्त्रीय प्रमाण तथा वैज्ञानिक युक्ति के साथ विस्तृत रूप से वर्णित है । धर्मल्पद्रुम के अष्टमखण्ड के प्रथम तीन अध्याय का ही 'गोव्रत तीर्थ महिमा' देकर पृथक् पुस्तक रूप से प्रकाशित किया गया है ।

**मार्कण्डेय पुराण**

महर्षि वेदव्यास का संसार प्रसिद्ध यह ग्रंथ है । भाषा बड़ी सरल और हिन्दी टीका सहित तीन खण्डों में प्रकाशित है ।

**भारत वर्ष का इतिहास**

**(लेखक-पं० गोविन्दशास्त्री दुग्वेकर)**

इस ग्रन्थ को हिन्दी जगत् के नामाङ्कित लेखक पं० गोविन्दशास्त्री दुग्वेकर ने भारत धर्म महामण्डल के संस्थापक भगवत्पूज्यपाद महर्षि स्वामी ज्ञाननन्द जी महाराज की आज्ञा के अनुसार उन्हीं के शब्दों में लेखबद्ध किया है । ग्रन्थ के बारह अध्याय हैं । यथा-(१) ब्रह्माण्ड और भारतद्वीप, (२) ब्रह्माण्ड का मानचित्र, (३) जगद्गुरु भारतद्वीप, (४) सृष्टि प्रकरण और कालचक्र, (५) मनुष्य सृष्टि का आदि स्थान और वर्णाश्रम बन्ध, (६) भारतद्वीप का सामाजिक संघटन, (७) वेद और शास्त्र का अनादित्व, (८) भारतद्वीप का धर्म और उसकी ज्ञानगरिमा, (९) राजानुशासन विज्ञान, (१०) प्राचीन भारतद्वीप की शिक्षा प्रणाली (११) रामायण, (१२) महाभारत ।

इस ग्रन्थ के इन अध्यायों के नाम से इसके महत्वपूर्ण विषयों पर बहुत कुछ प्रकाश पड़ता है । इसके अध्ययन से प्राचीन भारत के आदर्श राज-शासन प्रणाली, सामाजिक संघटन, शिक्षा प्रणाली, भारत का जगद्गुरुत्व किन कारणों से है, आदि अनेक विषयों पर सुन्दर प्रकाश डाला गया है । इसे प्रत्येक गृहस्थ को अपने घर में अवश्य रखना चाहिये तथा अध्ययन करना चाहिये ।

**भगवत्पूज्यपाद महर्षि स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज का जीवनवृत्त**

यह ग्रन्थ श्रीभारतधर्म महामण्डल के संस्थापक तथा संचालक भगवत्पूज्यपाद महर्षि स्वामी ज्ञानानन्द जी महाराज के जीवन चरित्र है । इसमें उनके प्रारम्भ से लेकर महानिर्वाण तक के अलौकिक तथा अतिमानुषिक लोक हितकर कार्यों का वर्णन है । शास्त्रों में कहा है, "महाजनों येन गत: स: पन्था" अर्थात् महापुरुष जिस मार्ग से गये हैं, वही मनुष्यों के चलने योग्य मार्ग है । महापुरुषों के जीवन-चरित्र के अध्ययन अध्यापन तथा अनुशीलन से इसी मार्ग परिचय पत्र प्राप्त होता है । इस ग्रन्थ को अवश्य प्रत्येक व्यक्ति को संग्रह करना चाहिये ।

## श्रीभारतधर्म महामण्डल के सदस्य बनकर धर्मसेवा का पुण्य प्राप्त करें।

श्रीभारतधर्म महामण्डल के सदस्य बनकर अपने धर्म, अपनी गौरवान्वित प्राचीन संस्कृति एवं प्राचीन परम्परा की रक्षा तथा प्रचार में सहायक बनकर पुण्य तथा यश प्राप्त करें। श्रीभारतधर्म महामण्डल के पाँच श्रेणी के सदस्य होते हैं, यथा-वंशानुक्रम संरक्षक, चन्दा एक बार कम से कम ५०००) पाँच हजार, आजीवन संरक्षक, चन्दा कम से कम एक बार २०००) दो हजार, उपसंरक्षक, चन्दा कम से कम एक बार १०००) एक हजार, आजीवन प्रतिनिध कम से कम एक बार २००) दो सौ रुपये तथा प्रतिनिधि २५) पचीस रुपये वार्षिक। श्रीभारतधर्म महामण्डल के उपर्युक्त सदस्यों में से संरक्षकों तथा आजीवन सदस्यों से श्री महामण्डल की संचालक समिति अखिल भारतीय मन्त्री सभा का निर्वाचन होता है और यही मन्त्री सभा श्रीमहामण्डल के सब कार्य विभागों की व्यवस्था तथा संचालन करती है; आप भी श्री महामण्डल के उपर्युक्त किसी भी श्रेणी के सदस्य बनकर श्रीमहाण्डल के संचालन में सहयोग प्रदान कर सकते हैं।

पत्राचार का पता-
प्रधान मन्त्री
श्रीभारतधर्म महामण्डल
प्रधान कार्यालय लहुराबीर, वाराणसी-२२१००१